नहीं। क्यों कि आकाश आदि अखण्डपदार्थ हैं, इसलिये वहां कोई असाधारण सामान्य नहीं है, सामान्य अनेक व्यक्तियों में रहने वाला धर्म है। तथा एक घटको दूसरे घट से पृथक् रूप से जानने का साधन है–दोनों घटों के अवयवों का भिन्न होना। परमाणु निरवयव होते हैं। इसलिये उन द्रव्यों में एक विशेषनामका पदार्थ मानते हैं, जिसके बल से एक परमाणु का दूसरे परमाणु से आकाश आदि का काल आदि से भिन्न रूप में योगियों को ज्ञान होता है। इसलिये सामान्य और विशेष दोनों भिन्न पदार्थ हैं। उसका खण्डन करते हुये कहते हैं कि) कोईभी पदार्थ अपने से एकान्तभिन्न पदार्थ की अपेक्षा से जाने नहीं जाते। इसलिये जो वस्तुतः एक आश्रय होने के कारण कथञ्चित् अभिन्न हैं, उनको एकान्त भिन्न मानकर सामान्य और विशेष इन दोनों को पृथक् पदार्थ कहने वाले पदार्थ तत्त्व के जानने में अपटु हैं; इसलिये युक्तिविरुद्ध कहते है। (यदि सामान्य विशेष एकान्त भिन्न हों तो घट के देखनेपर, पहले घटत्व का ज्ञान होगा, पीछे यह घट है पट नहीं इस प्रकार का ज्ञान होगा। ऐसी स्थिति में क्रम से तथा विलम्ब से ही किसी भी वस्तु का ज्ञान हो सकता है। लेकिन यह कहीं भी किसी को अनुभूत नहीं है। तथा घट से एकान्त भिन्न घटत्व यदि उक्तज्ञान का कारण माना जाय तो पट को भी उक्तज्ञान का कारण क्यों न माना जाय? । घटत्व तथा पट में घट से

भिन्नता तो समान ही है। इसलिये जिनागम के अनुसार घट को ही सामान्य तथा विशेष रूप मानना चाहिये। सामान्य और विशेष दोनों विरुद्ध धर्म एक घट में नहीं रह सकते, ऐसा कहना भी संगत नहीं। क्योंकि घट के देखने से सामान्य और विशेष दोनों की प्रतीति होती है, इसलिये दोनों में विरोध नहीं माना जासकता।) ॥ ४ ॥

(सामान्य नित्य है, विशेष अनित्य है, इसलिये विरोध होने के कारण एक ही पदार्थ उभय स्वभाव का नहीं हो सकता— ऐसा कहना असङ्गत है। क्योंकि) दीप से लेकर आकाश तक सब पदार्थ समान स्वभाव वाले हैं। दीप एकान्त अनित्य नहीं है, दीपके अणुओं के प्रकाशगुण का नाश होता है, तथा अन्धकाररूप गुण उत्पन्न होता है, किन्तु दीपके अणु नष्ट नहीं होते, इसलिये पर्याय की अपेक्षा से कोई भी पदार्थ अनित्य कहाजाता है, तथा द्रव्य की अपेक्षा से वही पदार्थ नित्य भी है। आकाश भी द्रव्य की अपेक्षा से ही नित्य है, अवगाह रूप पर्याय तो उत्पन्न और नष्ट होते ही रहते हैं, इसलिये पर्याय की अपेक्षा से आकाश भी अनित्य है, इस प्रकार पदार्थमात्र नित्य और अनित्य होने के कारण सम स्वभाव हैं। (उत्पादव्यय ध्रौव्य स्वभाव हैं।) इसलिये पदार्थ स्याद्वाद के लक्षण से युक्त हैं। (स्याद्वाद से युक्त होकर ही कोई भी पद किसी भी पदार्थ का प्रतिपादन करता है। ऐसे उपरोक्त युक्ति के अनुसार किसी भी

पदार्थ को स्यान्नित्य हीं कह सकते हैं, 'नित्य ही है' ऐसा नहीं कह सकते)। हे जिनेन्द्र! उक्तयुक्ति से पदार्थों का समस्वभाव प्रमाणित होने के कारण, आपके अनेकान्तवाद के विरोधियों का-आकाशादि नित्य हीं हैं, दीप आदि अनित्य ही हैं, इस प्रकार का प्रतिपादन प्रलाप (अनर्थक या युक्ति रहित) हीं है ॥ ५ ॥

"यह पञ्च महाभूत प्रपञ्च सावयव होनेके कारण कार्य है, (क्यों कि नित्य आकाशादि पदार्थ निरवयव हैं।) कार्य कर्त्ता के विना नहीं हो सकता, इसलिये जगत्कर्त्ता ईश्वर है। वह एक हीं है। (क्यों कि एककार्य के अनेक कर्त्ता मानने से कार्य में एकरूपता तथा नियमितता नहीं रह सकती।) तथा वह व्यापक और सर्वज्ञ है, (इसलिये वह सर्व देश काल में सब कार्य कर सकता है।) वह स्वतन्त्र है। (इसलिये किसी की इच्छा के आभाव में कार्य के रुकने की सम्भावना नहीं है।) तथा वह नित्य है। (अन्यथा उसका जो जनक होगा, उसका भी कोई जनक होगा, इस प्रकार अनवस्था हो जायगी।) हे जिनेन्द्र! कदाग्रह से किये जाने वाले ये सब कुतर्क उनके हैं, जिनका उपदेशक आप नहीं। (आपके उपदेश (सिद्धान्त) को जानने वाले ऐसे कुतर्क नहीं कर सकते। क्यों कि परमाणु आकाश जीव आदि पदार्थों को सभी नित्य मानते हैं। शरीर आदि कार्य का कारण कर्म हीं है। ऐसी स्थिति में ईश्वर को कर्त्ता मानने की कोई

आवश्यकता नहीं । ईश्वर के अप्रमाणित होने से दूसरी बातें स्वय ही निर्मूल हो जाती है । इसलिये जगत भी नित्या नित्य है, एकान्त अनित्य या एकान्त नित्य नहीं, यह सिद्ध हो जाता है ।) ॥ ६ ॥

यदि सामान्य विशेष को एकान्त भिन्न माना जाय, तो घट धर्मी है, घटत्व धर्म है, इस प्रकार का धर्मधर्मिभाव नहीं हो सकता । (अन्यथा घट पट म भी धर्मधर्मिभाव की आपत्ति होगी ।) घटादि के देखने पर घट तथा घटत्व इन दो हीं भावों का भान होता है, समवाय आदि सम्बन्ध का भान नहीं होता । इसलिये घट घटत्वादि में समवायादि सम्बन्ध के कारण धर्मधर्मिभाव है, एसा नहीं कहा जा सकता । क्यों कि दोनों में सम्बन्ध हीं नहीं है, अन्यथा उसका भी भान होता । ('घट में घटत्व है' इस प्रकार के व्यवहार के बल से दोनों में सम्बन्ध की सिद्धि होती है, ऐसा भी नहीं कह सकते । क्यों कि इस प्रकार का व्यवहार सम वायादि सम्बन्ध में भी है, जैसे 'घट में समवाय है' ऐसा व्यवहार होता है । इसलिये घट और समवाय में भी सम्बन्ध मानना पडेगा । ऐसी स्थिति म अनवस्था हो जायगी ।) घट और सम वाय का सम्बन्ध स्वरूपात्मक होनेके कारण गौण है, इसलिये उसका सम्बन्धशब्द से व्यवहार नहीं होता है-ऐसा कहना भी उचित नहीं । क्यो कि सम्बन्ध के विषय में गौणमुख्य का भेद नहीं माना

गया है। जैसे ब्रह्मण का पुत्र गौणब्राह्मण नहीं होता, वैसे हीं सम्बन्ध का भी सम्बन्ध गौण नहीं माना जा सकता। तथा समवायादि-सम्बन्धों से अनभिज्ञ साधारण जनों को सम्बन्ध के विना हीं धर्म-धर्मी आदि की प्रतीति होती है। इसलिये दूसरे को भी धर्मधर्मी की प्रतीति के लिये सम्बन्ध अनावश्यक है। (इसलिये धर्म-धर्मी व्यवहार के लिये सामान्य विशेष में कथञ्चित् भेदा-भेद मानना हीं युक्तिसगत है। एकाश्रय होने से कथञ्चित् अभेद, तथा सामान्य विशेष इस प्रकार पृथक् व्यवहार होने के कारण कथञ्चित् भेद अनुभव सिद्ध है। इसलिये पदार्थमात्र सामान्यविशेष नित्यानित्यादि-स्वरूप हैं, यह सिद्धान्त है। ) ॥ ७॥

हे जिनेन्द्र! आप के विरोधियों ने—सत्पदार्थ में भी क्वचित् हीं सत्ता है, आत्मा का चैतन्य शरीररूप उपाधिजनित तथा भिन्न है, मुक्ति ज्ञानमय और आनन्दमय नहीं है। (क्यों कि आत्मा व्यापक है। यदि चैतन्य को शरीर रूप उपाधिकृत नही माना जाय, तो घट आदि में भी आत्मा का सम्बन्ध होने के कारण चैतन्य मानना पड़ेगा। इसलिए चैतन्य औपाधिक ही है, तथा आत्मा से भिन्न है। मुक्त अवस्था में शरीर आदि उपाधि नहीं रहती है। इसलिये कारण के अभाव होने से कार्यरूप चैतन्य का भी अभाव हो जाता है, इसलिये आनन्द भी नहीं है। क्यों कि चैतन्य के विना आनन्द का अनुभव नही हो सकता। अतः मुक्त अवस्था में आनन्द

की सत्ता में कोई प्रमाण नहीं ।) यह सब सूत्र बहुत उत्तम बनाये हैं। (यह उपहास वाक्य है, इसलिये 'उक्तकथन अत्यन्त अप्रमाण है' ऐसा तात्पर्य है । नैयायिक लोग द्रव्य गुण कर्म सामन्य विशेष समवाय ये छौ भाव, तथा सातमा अभाव पदाथ मानते हैं। उस में आदि के तीनों पदर्थों में रहनेवाला सत्ता नाम का महासामान्य मानते है । सत्ता को शेष पदार्थों में नहीं मानते । यह अयुक्त है। क्यों कि सत् का भाव हीं सत्ता है । वह यदि सत्पदाथ मे नहीं रहे तो उसको सत्ता हीं नहीं कह सकते । जो पदार्थ जहाँ नही रहे, उसको उसका भाव नहीं कहा जा सकता । इसलिये सत् पदार्थों मे अमुक में सत्ता है, अमुक में नहीं, ऐसा कहना युक्ति-विरुद्ध है। ॥ ८ ॥

(आत्मा को व्यापक मानने से ही चैतन्य को औपाधिक मानना पड़ता है, तथा मुक्तजीव को ज्ञान और आनन्द रहित मानना पड़ता है । किन्तु आत्मा व्यापक नहीं है । क्यों कि) जिस पदाथ का कार्य जिस देश में देखाजाता है, उस की स्थिति उस देश में हीं मानी जाती है । जैसे घडा जलसग्रहरूप कार्य घर में करता हो तो घडा बाहर में नहीं रहता । इस विषय में सभी एक मत हैं। (क्यों कि कार्य के बिना भी यदि वस्तु की सत्ता का स्वीकार किया जाय, तो आकाश कुसुम की सत्ता क्यों न मानी जाय ? । आत्मा का चैतन्य आदि कार्य शरीर में हीं उपलब्ध है, इसलिये आत्मा शरीर

मात्र में हीं रहने वाली है, अन्यत्र नहीं । यह युक्तिसिद्ध बात है ।) फिरभी अयथार्थ ऐसे एकान्तवाद का स्वीकार करने के कारण नष्टबुद्धिवाले अन्यतीर्थिक लोग आत्मा को देह से बाहर भी रहने वाली (व्यापक) कहते हैं । युक्ति के अभाव के कारण आत्मा व्यापक नहीं । इसलिये चैतन्य को औपाधिक मानना भी आवश्यक नहीं है । किन्तु चैतन्य आत्मा का स्वभाव है । इसलिये मुक्ति ज्ञानमय तथा आनन्दमय है । आत्मा के व्यापक सिद्ध नहीं होने से, व्यापकत्वमूलक सभी बातें मूल के अभाव में शाखा के जैसे हीं अपने आप असत् होजाती हैं ।) ॥ ९ ॥

हे जिनेश्वर ! लोग स्वयं हीं वितण्डा (अपने पक्ष की चिन्ता किये विना हीं परपक्ष के खण्डन करने) में पण्डित होने के कारण बोलने को सदा उत्सुक तथा विवाद में अभिरुचि वाले होते हैं । फिरभी प्रतिवादी के पक्ष का खण्डन करने के लिये वैसे लोगो को माया (छल, जाति आदि निग्रह स्थानों) का उपदेश देने से, ऐसा लगता है कि अन्यतीर्थिकों के मुनि (गुरु) विरक्त हो गये हैं=प्रतिवादी के पक्ष को सत् तर्कों से खण्डन करने में असमर्थ होने के कारण चिढ़ गये हैं । अन्यथा अपने अनुयायियों को 'छल आदि के द्वारा परपक्ष का खण्डन कैसे कियाजाय' इस प्रकार का उपदेश क्यों देते ? ।) अथवा छल आदि का उपदेश करने वाले ये मुनि अद्भुत (दूसरे विरक्तों की अपेक्षा से नवीन) विरक्त=निस्पृह है । या (जो निस्पृह है,

वह दूसरे को छल करना कैसे सिखा सकता है?) इसलिये छल का उपदेश करने वाला विरक्त है, यह आश्चर्य है। (गौतम मुनि ने छल आदि का प्रतिपादन किया है, इसके लिये यह कटाक्ष किया गया है।) ॥ १० ॥

हे जिनेश्वर! जो लोग यज्ञ में की गयी हिंसा को वेदादि-शास्त्रविहित होने के कारण धर्म का हेतु मानते हैं, वह युक्त नहीं। (क्योंकि वेद में सामान्य रूप से हिंसामात्र का निषेध करनेवाला वाक्य विद्यमान है। यदि ऐसा कहा जाय कि सामान्य का विशेषविधि अपवाद होता है। इसलिये सामान्य रूप से हिंसा को पापहेतु बताने वाले वेद के हिंसानिषेध वाक्य का यज्ञ में हिंसा का विधानकरनेवाला वेदवाक्य अपवाद है, इस लिये यज्ञ में की गयी हिंसा धर्म का हेतु है, तो यह बात युक्तिसंगत नहीं। क्योंकि) अन्य विषय के सामान्य वाक्य का अन्य विषय का विशेष वाक्य अपवाद नहीं हो सकता। (एक विषय में ही सामान्य और विशेष वाक्य हों, तो सामान्य का विशेष अपवाद होता है। यहां तो हिंसा पाप का हेतु है, इस विषय में हिंसा का निषेधक सामान्य वाक्य है। तथा यज्ञ में हिंसा को धर्महेतु बताने के लिये विशेष वाक्य है। इसलिये उन दोनों वाक्यों में समान्यविशेषभाव नहीं माना जा सकता।) इसलिये अन्यतीर्थिकों (जैमिनि के अनुयायियों) का यह (यज्ञ में हिंसा धर्म का हेतु है) विचार

अपने पुत्र को मारकर राज्यप्राप्ति की इच्छा के समान है। (जैसे पुत्र के वध से राज्य मिलने पर भी पुत्रमरण का शोक होता हीं है, वैसे हीं यज्ञ में की गयी हिंसा से काम्य फल के मिलने पर भी हिंसा का दोष लगता हीं है। जो पशु पुत्र के जैसे पालनीय हैं, उनका अपनी कामना की सिद्धि के लिये वध करना पुत्र का वध करना ही है। इसलिये हिंसा सर्वथा त्याज्य है, वह धर्म का हेतु नहीं हो सकता।) ॥ ११ ॥

हे जिनेन्द्र! ज्ञान (दीप के समान) स्व तथा पर पदार्थ को प्रकाशित करते हुए हीं प्रकाशित होता है। प्रकाशक को स्व-प्रकाश के लिये किसी दूसरे प्रकाशक की अपेक्षा नहीं रहती। (प्रकाशक प्रकाश रूप से स्वयं हीं प्रकाशित होता है। द्वीप को जानने के लिये दूसरे दीप की आवश्यकता नहीं होती)। यदि पदार्थ का प्रकाशक ज्ञान को, तथा उस ज्ञान का प्रकाशक किसी दूसरे ज्ञान को माना जाय, तो पदार्थ का प्रकाश असम्भव हो जायगा। (क्योंकि एक ज्ञान के प्रकाश के लिये दूसरे ज्ञान की, उसके प्रकाश के लिये तीसरे ज्ञान की, इस प्रकार परम्परा बढ़ती हीं जायगी, इस लिये ज्ञान का प्रकाश नहीं हो सकेगा। तो ज्ञान के प्रकाशित हुए विना अर्थका प्रकाशन कैसे होगा?।) 'फिर भी जैसे तलवार अपने आप को काट नहीं सकता, वैसे हीं ज्ञान स्वको प्रकाशित नहीं कर सकता' इस प्रकार के तर्क उपस्थित करने वाले प्रतिवादी

के डर से अन्यतीर्थिका (गौतम, कणाद, जैमिनि) ने ज्ञान को परप्रकाश्य मान लिया है = स्वप्रकाश नहीं माना है । (वे लोग पदार्थ के तत्त्व को नहीं जानते हैं, इसलिये डरते हैं । ज्ञानी को डर नहीं होता । तथा यहा डरने की कोई बात भी नहीं है । ज्ञान स्व को प्रकाशित नहीं करता, किन्तु वह दीप के जैसे प्रकाश स्वभाव है । इसलिये तल्वार का दृष्टान्त ज्ञान के विषय में सगत नहीं । तथा ज्ञान स्वप्रकाश है यह बात युक्तिसिद्ध होने पर भी उसको स्वप्रकाश नहीं मानने में भय के सिवाय दूसरा क्या कारण हो सकता है ? । इस प्रकार का उपहास भी यहा ध्वनित होता है ।) ॥ १२ ॥

(जो कोई (वेदान्ती लोग) ऐसा मानते हैं कि–' ब्रह्म हीं एक सत् है, जगत् मिथ्या है । रस्सी में सर्प के जैसे ब्रह्म में माया=अविद्या से जगत का प्रतिभास होता है ।' यह बात युक्ति विरुद्ध है । क्यों कि) हे जिनेन्द्र ! माया यदि सत् है, तो माया और ब्रह्म दो तत्त्व हो जाते ह । (इसलिये 'एक ब्रह्म हीं सत् है' ऐसा कथन असिद्ध हो जाता है ।) यदि माया को असत् माना जाय, तो जगत का प्रतिभास नहीं हो सकता । (जो स्वय असत् है वह दूसरे का प्रतिभासक नहीं हो सकता । कोई भी कार्य सत् से हीं होता है, असत् दीप घट आदि पदार्थ का प्रकाशन नहीं करता ।) यदि माया को जगत् का प्रतिभासक माना

जाय, तो उसको सत् मानना हीं पडेगा। माता को वन्ध्या नहीं कहा जा सकता। उसी प्रकार असत् माया को जगत् का प्रतिभासक नही माना जा सकता। जैसे वन्ध्या को माता नहीं कहा जा सकता। कार्य हीं सत् का लक्षण है। यदि माया कार्य करती है, तो वह अवश्य हीं सत् है। यदि माया असत् हैं, तो वह कार्य नही करेगी। ऐसी स्थिति में प्रत्यक्ष दृश्यमान जगत का अपलाप नही हो सकता। इसलिये 'ब्रह्म हीं एक सत् है' यह सिद्धान्त युक्ति विरुद्ध है ॥ १२ ॥

(सामान्य एक है, विशेष अनेक हैं। इसलिये पदार्थ सामान्यविशेषात्मक नहीं हो सकते। इस प्रकार का तर्क युक्ति संगत नहीं। क्यों कि-) घटादि पदार्थ सामान्य रूप से (सङ्ग्रह-नय के अभिप्राय से) एक=कथञ्चित् अभिन्न ही हैं, तथा विशेष रूप से (व्यवहार नय के अभिप्राय से) कथञ्चित् भिन्न हीं है। पदार्थों में व्यावहारिक दृष्टि से व्यक्तिभेद की प्रतीति होती है। सामान्यदृष्टि से पदार्थों में भेद की प्रतीति नहीं होती है। जो एक घट का सामान्य है, वही दूसरे घट का भी सामान्य है। अन्यथा एक घट के देखने के बाद दूसरे घट के देखने पर अपने आप 'यह घट है' ऐसा ज्ञान नहीं हो सकता। हॉ; व्यक्ति की अपेक्षा से सामान्य को भी कथञ्चित् अनेक मानते हैं। इस प्रकार सामान्य और विशेष दोनो ही अपेक्षाभेद से एक और अनेक हैं। ऐसी स्थिति में

पदार्थ को सामान्यविशेषात्मक होने में कोई बाधा नहीं है। ) इस प्रकार वाचक शब्द भी सामान्यविशेषात्मक है। हे जिनेन्द्र! इस प्रकार वाचक शब्दों तथा वाच्य पदार्थों के उपर्युक्ति बल से सामान्य विशेष रूप सिद्ध होने पर भी, वाचक तथा वाच्यों में किसी को सामान्य ही तथा किसी को विशेष रूप ही प्रतिपादन करना परतीर्थिकों की युक्ति के अन्वेषण की शिथिलता को ही सूचित करता है। (परतीर्थिक लोग युक्ति की कल्पना में निपुण नहीं हैं, इसलिये पदार्थ के सूक्ष्मतत्त्व को प्राप्त करने में सफल नहीं होते।) ॥ १४ ॥

हे जिनेन्द्र! कोई जड़ परतीर्थिक (साङ्ख्यानुयायी) कितने ही विरुद्ध विषयों का प्रतिपादन करते हैं। जैसे—चैतन्य पुरुष का गुण है, किन्तु वह पदार्थ का परिच्छेदक नहीं। (क्योंकि उसको पदार्थ के साथ कोई सम्बन्ध नहीं है।) बुद्धि प्रकृति का विकार है, इसलिये जड़ है। (क्योंकि प्रकृति जड़ है तो उसका परिणाम चेतन कैसे होगा?) किन्तु बुद्धि उभयमुख दर्पण के समान निर्मल है, उसमें एक तरफ से चैतन्य का दूसरी तरफ से पदार्थ का प्रतिबिम्ब पड़ता है, इसलिये बुद्धि चेतन जैसा प्रतिभासित होती है, अर्थात् पदार्थ का बुद्धि द्वारा भान होता है। प्रकृति से बुद्धि, उस से अहङ्कार, उससे पाँच ज्ञानेन्द्रिय, पाँच कर्मेन्द्रिय, मन, तथा शब्द आदि पञ्चतन्मात्रा की उत्पत्ति होती है। आकाश आदि

पञ्च महाभूत शब्द आदि पञ्चतन्मात्रा से उत्पन्न हुए हैं। पुरुष चेतन है, किन्तु निर्लेप है, क्योंकि बुद्धि को हीं पदार्थ के साथ सम्बध है। पुरुष को 'यह बुद्धि का सुख दुःख आदि धर्म है, मेरा नहीं' इस प्रकार का विवेक नहीं होना हीं उसका बन्ध है, तथा उस विवेक का होना हीं मोक्ष हैं।) वस्तुतः पुरुष का बन्ध मोक्ष नहीं होता है। (प्रकृति हीं नाना पुरुष से सम्बद्ध होनेपर बन्ध को प्राप्त होती है, तथा उस सम्बन्ध को छोडने पर मुक्त होती है। पुरुष में बन्ध मोक्ष का व्यवहार कल्पित हीं है।) यह सब विरुद्ध इस प्रकार है–जैसे=चैतन्य का अर्थ है विषय का ग्रहण करना। यदि वह विषयों का ग्रहण नहीं करता है, तो उसको चैतन्य हीं नहीं कहसकते। इसलिये चैतन्य है, किन्तु विषय का ग्रहण नहीं करता हैं, यह विरुद्ध है। बुद्धि चैतन्य का पर्यायवाचक शब्द है। इसलिये उसको जड़ कहना विरुद्ध है। आकाश आदि नित्य हैं, इस विषय में सब एकमत हैं। इसलिये आकाश आदि की उत्पत्ति का प्रतिपादन करना विरुद्ध है। प्रकृति से भेद का ग्रह नहीं होना हीं बन्ध है, तो वह पुरुष को नहीं होगा, तो जड़ प्रकृति को कैसे होगा?। यदि बन्ध पुरुष का है, तो मोक्ष भी उसका हीं होगा। इसलिये पुरुष का बन्धमोक्ष नही है, यह विरुद्ध है। विरुद्ध प्रतिपादन करना जड़ता (अल्पबुद्धि) का लक्षण है।) ॥ १५ ॥

हे जिनेन्द्र ! बौद्ध लोग प्रतिपादन करते हैं कि–बाह्य पदार्थ नही है । यदि बाह्य पदार्थों का स्वीकार किया जाय, तो जड होनेके कारण उनका प्रतिभास ही नहीं होगा । इसलिये घट आदि आकार से प्रतिभासमान सब पदार्थ ज्ञान ही हैं । परन्तु यदि ज्ञानाद्वैत माना जाय, तथा ज्ञान को क्षणिक माना जाय तो कार्य कारण भाव की व्यवस्था नही रहेगी । क्यों कि – (एक काल में उत्पन्न होने वाले पदार्थों में कार्यकारणभाव नहीं माना जा सकता । पूर्व काल में रहने वाला कारण कहा जाता है, तथा उत्तर काल में होने वाला कार्य कहा जाता है ।) पूर्वापरकाल में उत्पन्न होने वाले पदार्थों मे भी क्षणिक ज्ञानाद्वैत मानने से कार्यकारणभाव नही हो सकता, क्यों कि कारण क्षणिक होने के कारण पूर्वकाल में ही नष्ट होगया, तो उत्तर काल में कार्य कहॉ होगा ?, कारण ही नही है । तथा ज्ञानाद्वैत मानने मे पदार्थ का ज्ञान कैसे होगा ?, क्यों कि पदार्थ ही नही हैं । एसी स्थिति में ज्ञान में ज्ञान हीं भासित होगा, पदाथ नहीं । इसलिये बौद्धों का क्षणिकज्ञानवाद इन्द्रजालके जैसा निःसार है । ॥ १६ ॥

हेजिनेन्द्र ! आप के गुणो में दोष का आरोप करने वाले बौद्धों का शून्यवाद विलक्षण है ! । (युक्तिरहित होने के कारण उपहासास्पद है । ) क्यों कि जैसे परवादी प्रमाण के बिना अपने पक्ष को सिद्ध नहीं कर सकते, वैसे शून्यवादी भी प्रमाण के बिना

शून्यवाद का समर्थन नहीं कर सकते। यदि शून्यवादी प्रमाण का उपन्यास करेंगे तो सर्व शून्यवाद सिद्धान्त ही विरुद्ध हो जायगा। (क्यो कि प्रमाण हीं सत् पदार्थ हो जायगा। इसलिये सर्वशून्य-वाद का अपने आप खण्डन हो जायगा। असत्प्रमाण से तो किसी भी सिद्धान्त का समर्थन नहीं किया जासकता। इसलिये शून्यवाद प्रमाण की विचारणा के विना हीं प्रवृत्त होने के कारण उपहासास्पद है।) ॥ १७ ॥

हे जिनेन्द्र! आप के प्रतिपक्षी बौद्ध कृतप्रणाश, अकृतकर्म-भोग, भवभङ्ग, मोक्षभङ्ग, स्मृतिभङ्ग आदि दोषों की उपेक्षा करके 'सर्व क्षणिक है' ऐसा प्रतिपादन करते हुए महा साहसी (अत्यन्त अविचारित प्रवृत्ति करने वाले) हैं। यह आश्चर्य जनक है। (कोई भी विद्वान् अपने पक्ष में सम्भवित दोषों की उपेक्षा नहीं करता। किन्तु क्षणिकवादी हीं ऐसे हैं, इसलिये नवीन होने के कारण यह वात आश्चर्यजनक है।) क्षणिकत्व वाद में कृतप्रणाशादि दोषों का प्रतिपादन—यदि सब पदार्थों को क्षणिक माना जाय, तो कर्म भी क्षणिक हीं होगा। ऐसी स्थिति में किये हुए कर्मों का फल दिये विना हीं तत्काल ही नाश हो जायगा, इसलिये कृत का-फल दिये विना हीं नाश रूप कृतप्रणाश दोष होता है। तथा कर्म का नाश हो जाने से होरहा भोग किये हुए कर्मों का नहीं कहा जा सकता, इसलिये अकृतकर्मभोग दोप होता है! कर्म के नाश

होजाने से भव=परलोक का भङ्ग होजायगा। क्यों कि कृतकर्म का फल हीं भव है। यदि अकृतकर्म का फलभोग माना जाय तो मोक्ष का भङ्ग हो जायगा। अकृतकर्म का फलभोग हेतु के विना होगा, इसलिये उसका निवारण नहीं हो सकता। तथा आत्मा ज्ञान आदि सब क्षणिक होने के कारण कोई भी बद्ध नहीं रहेगा, तो मोक्ष किस का होगा? । तथा आत्मा के क्षणिक होने के कारण अनुभव करनेवाला तत्काल हीं नष्ट हो जायगा, तो स्मरण किस को होगा? । क्यों कि जिसको अनुभव होता है उसको ही स्मरण भी होता है। इसलिये क्षणिकत्वपक्ष में स्मृतिभङ्गदोष भी होता है।) ॥ १८ ॥

(बौद्ध लोग कृतप्रणाशादिदोषों का उद्धार करते हुए कहते हैं कि—" पदार्थ मात्र क्षणिक है। किन्तु प्रत्येक पदार्थ की क्षणपरम्परा होती है, जिसको क्षणसन्तान कहते हैं। जैसे—घट प्रथम क्षण में उत्पन्न होकर नष्ट होजाता है, उसके समान ही दूसरा घटक्षण होता है, किन्तु यह क्षण अत्यन्त सूक्ष्म है, इसलिये उसकी उत्पत्ति या विनाश का प्रत्यक्ष नहीं होता है; ' तथा पदार्थ स्थायी है 'ऐसी प्रतीति होती है। चूंकि घट की वासना उन क्षणों मे रहती है, इसलिये घटक्षणसन्तान में एकत्व (अभेद) का आभास होता है, या उस घटक्षणसन्तान को एक मानते हैं। ऐसी स्थिति में कर्मक्षण का सन्तान भी एक है, तथा कर्मफलभोग से उस सन्तान का सर्वथा

नाश होजाता है, जिससे दूसरे सदृश क्षण उत्पन्न नहीं होते। इसलिये कृतकर्म का फलदिये विना ही नाश नहीं सिद्ध होता। इस प्रकार कृतप्रणाश दोष के उद्धार से उक्तदोषमूलक भवभङ्गदोष अपने आप ही हट जाता है। तथा कृतप्रणाशदोष नहीं रहने से अकृतकर्मभोग भी नहीं कहा जा सकता। तथा तन्मूलक मोक्षभङ्ग दोष का भी उद्धार होजाता है। स्मृतिभङ्गदोष भी नहीं है। क्यों कि आत्मक्षणसन्तान एक है, तथा पूर्वपूर्व अनुभवों की वासना उस क्षणसन्तान में रहती है। इसलिये स्मरण होता है। तथा जिस क्षणसन्तान को अनुभव हुआ है, उसको हीं स्मरण भी होगा"। किन्तु यह समाधान युक्तियुक्त नहीं। क्यों कि—वासना तथा क्षणसन्तान में यदि अभेद माना जाय तो—वासना या क्षण सन्तान—दोनों में से कोई एक ही रहा। अभिन्न वस्तु में द्वित्व-सङ्ख्या नहीं रह सकती। यदि दोनों में भेद माना जाय तो वासना भी क्षणिक होगी, उसके क्षणसन्तान में भी अभेद के लिये वासनान्तर की कल्पना करनी पड़ेगी। इसप्रकार अनवस्था हो जायगी। यदि भेद या अभेद दोनों में से कोई एक भी पक्ष नहीं मानाजाय, तो बैद्धों के मत में कोई तीसरा पक्ष है नहीं। इसलिये क्षणसन्तान तथा वासना दोनों ही अवस्तु हो जायंगे। इसलिये—) भेद, अभेद तथा अनुभय (दोनों में से एक भी नहीं) पक्ष में वासना तथा क्षणसन्तान यह दोनों सिद्ध नहीं होते। हे जिनेन्द्र!

उक्त कारण से बौद्ध लोगों को कथञ्चित् भेदाभेद रूप आपका सिद्धान्त ही मानना पड़ेगा। जैसे बड़े जहाज के स्तम्भपर बैठा पक्षी, जहाज के बीच समुद्र में पहुचने पर, उस स्तम्भ पर से उड़ता है, किन्तु तट तक नहीं पहुच सकने के कारण लौटकर फिर उसी स्तम्भ पर जाकर बैठता है। उसप्रकार हीं अन्यतीर्थिकों को भी आपके सिद्धान्त से दूर जाने पर भी पदार्थ की सिद्धि के लिये कोई दृढतर्क नहीं प्राप्त होता है, इसलिये उनको आपके सिद्धान्त को हीं अन्ततः मान्यता देनी चाहिये। (भेदाभेद पक्ष में वासना द्रव्यात्मक होनेके कारण नित्य हैं, क्षण पर्याय होनेके कारण अनित्य है। तथा द्रव्य की पर्याय के विना तथा पर्याय की द्रव्य के विना उपलब्धि न होने से दोनों में कथञ्चित् अभेद है। तथा द्रव्य और पर्याय रूप से कथञ्चित् भेद है। इस प्रकार पदार्थ को कथञ्चित्सामान्यविशेषनित्यानित्यभेदाभेद आदि अनेकधर्मात्मक माननेसे सर्वदोषों का समाधान हो जाता है ॥ १९ ॥

हे जिनेन्द्र! अनुमान के विना दूसरे के अभिप्राय से अनभिज्ञ ऐसे नास्तिकों को तो (आप के सिद्धान्त के विरुद्ध) बोलने की भी योग्यता नही है। (नास्तिक लोग प्रत्यक्षमात्र को प्रमाण मानते हे, अनुमान को नही। ऐसी स्थिति में वे दूसरों के अभिप्राय को जान नहीं सकते। क्यों कि अभिप्राय मनोवृत्ति है, तथा अरूपी है। इसलिये उसका प्रत्यक्ष हो नहीं सकता। तो

अनुमानप्रमाण को नहीं माननेवाले, दूसरों के अभिप्राय को नहीं जान सकते। तथा दूसरों के अभिप्राय को जाने विना प्रश्नोत्तररूप वाक्य का प्रयोग नहीं किया जा सकता। इसलिये नास्तिकों को बोलने की भी योग्यता नहीं है।) चेष्टा आदि से दूसरे के अभिप्राय को जाना जा सकता है। किन्तु चेष्टा कहां ?, और प्रत्यक्ष-मात्र कहां ?। (चेष्टा से पराभिप्राय को जानना अनुमान हीं है, प्रत्यक्ष नहीं। इसलिये चेष्टा से पराभिप्राय के ज्ञान का स्वीकार करने पर, प्रत्यक्षमात्र हीं प्रमाण है, इस सिद्धान्त का खण्डन हो जाता है।) नास्तिकों का प्रमाद अत्यन्त खेद का विषय है। (अनुमान आदि प्रमाणों के-चेष्टा आदि से पराभिप्राय आदि के ज्ञान से-सिद्ध होने पर भी प्रत्यक्ष से अतिरिक्त प्रमाण को न मानने में प्रमाद के सिवाय दूसरा कारण नहीं। और इस प्रकार का प्रमाद तत्त्वज्ञान में दृढविघ्न होने के कारण अत्यन्त खेद का विषय है। उसका त्याग करना हीं चाहिये। तब आप के सिद्धान्त की यथार्थता को वे भी स्वीकार करेंगे हीं) ॥ २० ॥

हे जिनेन्द्र ! प्रतिक्षण में प्रत्येक वस्तु के उत्पाद विनाश तथा स्थिरता का प्रत्यक्ष अनुभव करते हुए भी जो आप के सिद्धान्त की उपेक्षा करता है, वह या तो पागल है, या उसको कोई पिशाच लग गया है। (अन्यथा स्वस्थचित्त वाला प्रत्यक्ष का अपलाप कैसे कर सकता है ?। घट उत्पन्न होता है, तथा नष्ट होता है। किन्तु जिस

द्रव्य से घट बनता है, वह द्रव्य तो रहता ही है। इसलिये द्रव्य ही सामान्य, तथा नित्य है। उत्पाद आदि पर्याय ही विशेष तथा अनित्य है। द्रव्य तथा पर्याय दोनों का एक साथ ही प्रत्यक्ष होता है, इसलिये दोनों कथञ्चित् अभिन्न हैं, तथा द्रव्य और पर्याय रूप से कथञ्चित् भिन्न है, यह प्रत्यक्ष सिद्ध है।) ॥ २१ ॥

हे जिनेन्द्र! वस्तु अनन्तधर्मात्मक ही है, अन्यथा वस्तु की सत्ता का उपपादन नहीं हो सकता, इस प्रकारके आप से उपदिष्ट अनुमान आदि प्रमाण भी एकान्तवादीरूप मृगों को भयभीत करने के लिये सिंहनाद के समान है। (सिंहनाद से भयभीत होकर मृग जैसे भाग जाते हैं, वैसे एकान्तवादी भी उक्त प्रत्यक्ष अनुमान आदि प्रमाणों का खण्डन न कर सकने के कारण अपने पक्ष के खण्डन के भय से दूर भाग जाते हैं। वाद में भाग नहीं लेते। घट को एकान्त अनित्य मान लेने से प्रथम क्षण में ही उसका नाश मानना होगा, तो घट का प्रत्यक्ष नहीं होगा, इसलिये घटकी सत्ता लुप्त होजायगी। एकान्तनित्य मानने से भी, नित्यपदार्थों के सदा एकरूप होने के कारण उससे जलाहरणादिकार्य नहीं हो सकेगा। अन्यथा कार्यभेद से स्वभावभेद मानना ही पड़ेगा। पदार्थ एक ही स्वभाव से अनेककार्य नहीं कर सकता और प्रत्यक्ष दीखने वाले उत्पाद तथा विनाश का अपलाप होगा। तथा घट को एकान्त सत् मानने से, वह पटरूप में भी सत् होजायगा। तथा

एकान्त असत् मानने से घटरूप में भी असत् होजायगा । इसलिये घटादि पदार्थ को द्रव्यकी अपेक्षा से नित्य, पर्याय की अपेक्षा से अनित्य, स्वद्रव्य आदिकी अपेक्षा से सत्, परद्रव्य आदिकी अपेक्षा से असत्, इस प्रकार परस्पर सापेक्ष सत्त्व असत्त्व आदि अनन्तधर्मात्मक मानने से हीं घट की सत्ता सिद्ध होती है, अन्यथा नहीं।) ॥ २२ ॥

(घट द्रव्य सत् है, घट उत्पन्न हुआ, घट नष्ट होगया, इस प्रकार एक एक धर्म का उल्लेख करके पदार्थ का प्रतिपादन होता है, अनेकधर्मों का उल्लेख करके नहीं । इसलिये वस्तु अनन्तधर्मात्मक नहीं है, यह कथन असंगत है । क्यों कि–) विवक्षावश सग्रहनय का आश्रयण कर द्रव्य तथा पर्याय में अभेद पक्ष में पदार्थ का पर्यायरहितरूप में (सामान्यरूप में) कथन होता है। जैसे पिण्ड, कपाल, घट इन प्रत्येक अवस्था में 'यह मिट्टी है' इस प्रकार कहा जाता है। तथा पर्याय (व्यावहार)नय की अपेक्षासे पर्यायों के भिन्न होने के कारण घट, कपाल, पिण्ड, इस प्रकार पृथक् पृथक् प्रतिपादन किया जाता है। इस प्रकार का प्रतिपादन विकलादेश (काल आदि से पदार्थ को भिन्न मानने के) पक्ष में होता है। तथा सकलादेश (काल आदि से अभेद का आरोप करने के) पक्ष में सप्तभङ्गात्मकवाक्य से अनन्तधर्मात्मक पदार्थ का प्रतिपादन होता है। इस प्रकार आदेशभेद से पदार्थ के प्रति-

पादन करने की रीति को सम्यग्ज्ञानी हीं जान सकते हैं, किन्तु मिथ्यादृष्टिवाले नहीं । हे जिनेन्द्र ! इस प्रकार पदार्थ के यथार्थ रूप में प्रतिपादन करने की रीति आपने हीं बनायी है । (दूसरे लोग पदार्थतत्त्व से अनभिज्ञ होनेके कारण हीं एकान्तवाद का प्रतिपादन करते ह । काल आदि अभिन्न होनेके कारण पदार्थों को अभिन्न मानकर प्रतिपादन करना सकलादेश है । जैसे घट की सत्ता का जिस काल में प्रतिपादन किया जाता है, उस काल में शेष अनन्त पदार्थो की सत्ता भी रहती है, इसलिये काल एक होनेके कारण घट की सत्ता तथा शेष अनन्त पदार्थों की सत्ता म भी अभेद का आरोप होने से घटकी सत्ता का प्रतिपादन से शेष अनन्त पदार्थों की सत्ता का भी प्रतिपादन हो जाता है । इसलिये घट भी शेष अनन्त पदार्थों से अभिन्न रूप म प्रतिपादित होता ह । तथा पदार्थ पररूप की अपेक्षा से असत् भी है, इसलिये पदार्थ सत् ही है, ऐसा नहीं कहा जासकता । किन्तु कथञ्चित् शब्द के साथ पदार्थ के प्रतिपादन में सातप्रकार के वाक्यप्रयोग होते ह । जैसे–घट कथञ्चित् सत् हीं है । घट कथञ्चित् असत् ही है । घट कथञ्चित् सत् हीं है कथञ्चित् असत् हीं है । इन तीनो वाक्यों में–प्रथम वाक्य में सत्त्वमात्र की विवक्षा है । किन्तु पदार्थ मात्र पररूप की अपेक्षा से असत् भी है । इसलिये सत् हीं है, ऐसा नहीं कहकर कथञ्चित् कहा गया है । ऐसे हीं दूसरे वाक्य म भी असत् की विवक्षा है । तीसरे में सत् की गौण भाव से,

तथा असत् की मुख्य भाव से, या असत् की गौण भाव से तथा सत् की मुख्य भावसे विवक्षा है। दोनों धर्मों को प्रधानभाव से प्रतिपादन करनेवाले शब्द नहीं होनेके कारण दोनों धर्मों के मुख्यभाव से विवक्षा करने पर पदार्थ अवक्तव्य है, किन्तु अवक्तव्यशब्द से उसका प्रतिपादन कथञ्चित् होजाता है। इसलिये 'कथञ्चित् अवक्तव्य है' इस प्रकार का चौथा वाक्य होता है। इस प्रकार सत् और अवक्तव्य इन दोनों धर्मों को एक साथ जोड़कर 'घट कथञ्चित् सत् कथञ्चित् अवक्तव्य ही है।' यह पांचमां वाक्य होता है। इसी प्रकार 'घट कथञ्चित् असत् कथञ्चित् अवक्तव्य हीं है', 'घट कथञ्चित् सत्, कथञ्चित् असत्, कथञ्चित् अवक्तव्य हीं है', इस प्रकार सात प्रकार के वाक्यप्रयोगों से किसी भी वस्तु का यथार्थरूप से प्रतिपादन होता है। इस प्रकार नित्यानित्यत्वादिधर्म का प्रतिपादन करने के लिये भी सप्तभङ्गात्मक वाक्यप्रयोग होता है। किसी भी पदार्थ में किसी भी धर्म का यथास्थितरूप में सप्तभङ्गवाक्य के विना प्रतिपादन नहीं होसकता। नयवाक्य से सामान्यतः किसी एकधर्मात्मक पदार्थ का प्रतिपादन होता है। अनन्तधर्मात्मक पदार्थ का प्रतिपादन सकलादेश से उक्तसप्तभङ्गात्मक वाक्य के द्वारा हीं होता है। इस सप्तभङ्गात्मक वाक्य को हीं प्रमाणवाक्य कहते हैं। ॥ २३ ॥

(जो पदार्थ सत् है, वह असत् नहीं हो सकता, क्यों की सत् असत् दोनों विरुद्ध धर्म है, इस लिये एक पदार्थ में सत्व-असत्त्व दोनो नहीं रह सकते। ऐसे नित्यत्व अनित्यत्व, सामान्य विशेष, वाच्यत्व अवाच्यत्व, भी एकपदार्थ में नहीं रह सकते। ऐसी स्थिति मे पदार्थ अनन्तधर्मात्मक नहीं हो सकते, इस प्रकार का तर्क संगत नहीं। क्यों कि–) अपेक्षा भेद से पदार्थों में सत्त्व असत्त्व, वाच्यत्व अवाच्यत्व आदि धर्म विरुद्ध नहीं है। जैसे एक ही व्यक्ति में पिता की अपेक्षा से पुत्रत्व, तथा पुत्र की अपेक्षा से पितृत्व, दोनो धर्म रहते है। एक की अपेक्षा से ही पितृत्व तथा पुत्रत्व विरुद्ध धर्म है। उस प्रकार ही एक की अपेक्षा से ही सत्त्व असत्त्व आदि धर्म विरुद्ध है। घटादि पदार्थ स्वद्रव्यादि की अपेक्षा से सत् है, तो वे स्वद्रव्यादि की अपेक्षा से ही असत् नहीं हो सकते। जैसे कोई व्यक्ति पुत्र की अपेक्षा से ही पिता और पुत्र दोनों नहीं हो सकती। किन्तु अपेक्षाभेद से जैसे एक ही व्यक्ति पिता पुत्र दोनों है। वैसे ही घटादि पदार्थ स्वद्रव्यादि की अपेक्षा से सत्, द्रव्य की अपेक्षा से नित्य, अनेक धर्मों को प्रधान रूप से एकसाथही विवक्षा करने से अवक्तव्य हैं। तथा परद्रव्यादि की अपेक्षा से असत् पर्याय की अपेक्षा से अनित्य तथा गुणप्रधान भाव से क्रमशः अनेकधर्मों की विवक्षा करने से वक्तव्य है। हे जिनेन्द्र! इस प्रकार सदसदादिधर्मों में रहने वाले अविरोध को जाने विना ही जडमति परतीर्थिक लोग सदसदादि धर्मों के विरोध से डरकर 'पदार्थ सत् ही है,' इस प्रकार एक

न्तवाद को स्वीकार कर मिथ्यात्वग्रस्त होजाते हैं । इसलिये अधोगति को प्राप्त करते हैं। (मुक्ति सम्यग् ज्ञान से ही होती है। एकान्तवाद युक्तिविरुद्ध होने के कारण सम्यग् ज्ञान नहीं है। विरोध के कारण ही एकान्त का समर्थन किया जाता है। किन्तु वास्तव में विरोध सिद्ध ही नही होता। इसलिये एकान्तवाद में कोई तर्क नहीं है, तथा तर्करहित सिद्धान्त मानना ही मिथ्यात्व है। मिथ्यात्व से पतन ही होता है, मुक्ति नहीं । अन्यथा सब जीव मुक्त ही हो जायंगे।) ॥ २४ ॥

हे ज्ञानिश्रेष्ठ! एक ही घटादि पदार्थ–"कथञ्चित् (पर्याय की अपेक्षा से) अनित्य, कथञ्चित् (द्रव्य की अपेक्षा से) नित्य, कथञ्चित् (अनुवृत्तिप्रत्ययविषय होने के कारण) सामान्यात्मक, कथञ्चित् (व्यावृत्तिप्रत्ययविषय होने के कारण) विशेषात्मक, कथञ्चित् (गुणप्रधान भाव से क्रमशः अनेकधर्मों की विवक्षा करने से) वक्तव्य, कथञ्चित् (एकसाथ प्रधानभाव से अनेक धर्मों की विवक्षा करने से अवक्तव्य, कथञ्चित् (स्वद्रव्य क्षेत्र काल भाव की अपेक्षा से )सत्, कथञ्चित् (परद्रव्य क्षेत्र काल भाव की अपेक्षा से) असत् हैं) इस प्रकार की उक्ति (देशना वाणी) सर्वप्रकार से पदार्थ के तत्त्वज्ञानरूप अमृत के पान से हुई तृप्ति के सूचक पुनः पुनः होने वाले उद्गार ही हैं। (आप को सर्वप्रकार से पदार्थ का तत्त्व ज्ञान है । इसलिये आप की हीं ऐसी यथार्थ उक्ति है। पूर्व में

की गयी परीक्षा से यह बात सिद्ध हो चुकी है । अन्यतीर्थिकों को पदार्थ का तत्त्व ज्ञान नहीं है, इसलिये ही वे एकान्त का प्रतिपादन करते हैं । जिसको पदार्थ का वास्तविक ज्ञान होगा, वह अनेकान्त का ही समर्थन करेगा । इस पद्य में स्याद्वाद के चार मूल भेदों का सङ्ग्रह किया गया है । कथञ्चित् भेद, कथञ्चित् अभेद रूप पाँचवा भेद भी है । जिसका प्रतिपादन सप्तम पद्य में किया गया है । यह बात यहां स्मरण में रखना चाहिये । यहां पर सग्रह नहीं करने का कारण यह हो सकता है कि पदार्थ के नित्यानित्यादि स्वरूप सिद्ध होने पर ही नित्यानित्यत्वादि में भेदाभेदात्मकत्व का समर्थन हो सकता है, अन्यथा नहीं । इसलिये मूलभेद चार ही होते हैं । चारों भेदों में प्रत्येक में परस्पर भेदाभेद है । यह पक्ष पश्चात् तथा उन चारों भेदों के आश्रय से ही उपस्थित होता है, यह स्पष्ट है ।) ॥२५॥

(एकान्तवादियों को अनेकान्तवाद के विरुद्ध में बोलने का अवसर भी नहीं है । क्योंकि ) नित्य एकान्त पक्ष में जो दोष हैं, अनित्य एकान्त पक्ष में भी वह सब दोष समान ही हैं । हे जिनेन्द्र ! अल्पज्ञ होने के कारण आप के क्षुद्रशत्रु जैसे एकान्तवादी लोग सुन्दोपसुन्दन्याय से परस्पर ही नष्ट होने वाले हैं । ( नित्यवादी अनित्यवादी का तथा अनित्यवादी नित्यवादी का खण्डन करते हैं । इसलिये परस्पर खण्डन करने से स्वयं नष्ट हैं । ऐसी स्थिति में अनेकान्तवाद का खण्डन करने की क्षमता एकान्तवादियों में कैसे होगी ? ।

अपने परस्पर के खण्डन में हीं उनकी शक्ति समाप्त है। इसलिये अगत्या मध्यस्थ अनेकान्तवाद का आश्रय हीं उन लोगों को भी आवश्यक है।) हे जिनेन्द्र ! उक्तकारण से आप का शासन अपराजेय है। इसलिये सर्वोत्कृष्ट है। ॥ २६ ॥

हे जिनेन्द्र ! नित्य एकान्तवाद हों अथवा अनित्य एकान्तवाद हों, किसी भी एकान्तवाद में—सुख दुःख का भोग, पुण्यपाप, बन्ध मोक्ष,—यह सब नहीं हो सकते। (यदि पदार्थ को एकान्त नित्य माना जाय, तो आत्मा एक स्वभाव की ही होगी। जो सदा एक स्वभाव है, उसको ही नित्य कहते है। सुख दुःख दोनों विरुद्ध धर्म हैं। इसलिये एकस्वभाव से इनका भोग नहीं हो सकता। पदार्थ को एकान्त अनित्य मानने से भी यह दोष होता है। क्योंकि सुख दुःख दोनों का भोग विरोधी होने के कारण एक साथ नहीं हो सकता। क्रम से भी नहीं हो सकता। क्योंकि अनित्य पक्ष में पदार्थ उत्पन्न होते ही नष्ट हो जायंगे, तो सुख दुःख का भोग किसको होगा ?। तथा नित्य पदार्थ अक्रिय होगा, सक्रिय मानने से क्रियाभेद से स्वभावभेद हो जायगा, तो पदार्थ में नित्यत्व ही नही रहेगा। क्रिया के विना, उससे होने वाले पुण्यपाप कैसे होंगे? । अनित्यपक्ष में भी पुण्यपाप की सिद्धि नही हो सकती। क्योंकि क्रिया करने वाला तो उत्पत्तिकाल में ही नष्ट हो जायगा, तो क्रिया कौन करेगा ?, तथा उससे होने वाले पुण्यपाप

विमर्श होंगे । पुण्यपाप के अभाव होने से भी सुख दुःख का अभाव ही सिद्ध होता है । क्योंकि सुख दुःख का कारण पुण्यपाप है । कारण के अभाव होने से कार्य का अपने आप अभाव हो जायगा । पुण्यपाप नहीं होने से बन्ध भी नहीं होगा । क्योंकि पुण्यपाप ही बन्ध है । बन्ध के अभाव से मोक्ष का भी अभाव हो जायगा । क्योंकि बन्धन का मोक्ष होता है । इस प्रकार एकान्त वाद में सुखदुःखभोग आदि का अभाव हो जायगा) । हे जिनेन्द्र ! परतीर्थिकों को एकान्तवाद का व्यसन है । (क्योंकि दोष को देखकर भी उसका त्याग नहीं करते हैं) । इसलिये परतीर्थिक लोग दुर्नीतिवाद (एकान्तवाद) का व्यसनरूपी तलवार से सम्पूर्ण जगत को ही लुप्त करने पर तुले हुए हैं । (पुण्यपाप ही सृष्टि के कारण हैं । एकान्तवाद में पुण्यपाप का सम्भव नहीं । इसलिये कारण नहीं रहने से कार्यरूप जगत् का लोप अनिवार्य हो जायगा । किन्तु ऐसा होना नहीं है, इसलिये एकान्तवादी लोग दुर्नयवादी हैं ।) ॥ २७ ॥

हे जिनेन्द्र ! दुर्नय (एकान्तवाद) के वाक्यों से पदार्थों का 'सद् ही है' इस प्रकार अन्यधर्मों का निषेध कर के ही ग्रहण होता है । (यह दुर्नय इसलिये है कि इस पक्ष में रहने वाले असत्त्व अनित्य आदि धर्मों का निषेध हो जाता है, इसलिये पदार्थों का यथार्थ स्वरूप में ग्रहण नहीं होता है ।) नयवाक्यों से (घटादि

पदार्थ सत् हैं ) इस प्रकार पदार्थों का ग्रहण होता है। इस पक्ष में अन्य धर्मों का निषेध नहीं होता हैं, किन्तु विवक्षित धर्म का प्रतिपादन मात्र होता है, इसलिये वस्तु के एक अंश का यथार्थ रूप में ग्राहक होने के कारण यह पक्ष व्यवहार के लिये ग्राह्य है। प्रमाण ( सप्तभङ्गात्मक ) वाक्यों से ( घटादि पदार्थ कथञ्चित् सत् हैं, इस प्रकार ) पदार्थों का ग्रहण होता है। यहा कथञ्चित् पद लगने से अन्यधर्मों की भी साथ-साथ सूचना हो जाती है इसलिये इस वाक्य से यथार्थरूप ( अनन्तधर्मात्मक रूप ) से पदर्थों का प्रतिपादन होता है। जिस वाक्य का अन्य धर्मों के निषेध में तात्पर्य न हो, किन्तु विवक्षित धर्म के प्रतिपादनमात्र में तात्पर्य हो, उसको नयवाक्य कहते हैं। नय सातप्रकार के होते हैं। जैसे– नैगम, संग्रह, व्यवहार, ऋजुसूत्र, शब्द , समभिरूढ, एवंभूत। नैगम नय के अभिप्राय से सामान्य ( घटत्व आदि ) विशेष ( घट आदि ) दोनों भिन्न तथा सत् हैं। सग्रहनय के अभिप्राय से सामान्य हीं सत् है, विशेष नहीं। क्यों कि सामान्य से भिन्न विशेष की उपलब्धि नहीं होती है। व्यवहारनय के अभिप्राय से विशेष हीं सत् है, सामान्य नहीं। क्योंकि सामान्य से कोई व्यवहार नहीं होता, तथा विशेष से पृथक् सामान्य उपलब्ध नहीं होता। ऋजुसूत्रनय के अभिप्राय से वर्तमानकालिक वस्तु हीं सत् हैं। क्योंकि अतीत अनागत पदार्थ कार्यकरने वाले नही हैं। और कार्य के विना किसी भी पदार्थ की सत्ता मानी नहीं जा सकती। शब्दनय

के अभिप्राय से समान लिङ्ग तथा सङ्ख्या वाले पर्याय शब्द एक अर्थ के वाचक हैं। किन्तु भिन्न लिङ्ग सङ्ख्या वाले नहीं। जैसे घट, कलश, ये दोनों शब्द समानार्थक हैं। किन्तु-तट, तटी ये दोनों समानार्थक नहीं है। समभिरूढ नय के अभिप्राय से प्रवृत्तिनिमित्त के भेद से शब्द भिन्न अर्थ के वाचक होते हैं। जैसे इन्द्र और शक्र ये दोनों समानार्थक नहीं कहे जा सकते। क्योंकि ऐश्वर्य की अपेक्षा से इन्द्र शब्द की प्रवृत्ति है, तथा शक्ति की अपेक्षा से शक्र शब्द की प्रवृत्ति है। इसलिये ऐश्वर्यशाली इन्द्र कहा जाता है, शक्र नहीं, तथा शक्तिशाली को शक्र कह सकते हैं, इन्द्र नहीं। एवम्भूत नय के अभिप्राय से कोई भी शब्द अपनी प्रवृत्तिनिमित्तसहित अर्थ के ही वाचक हो सकते हैं अन्यथा नहीं। जैसे-पानी का लाना आदि घटना (क्रिया) रहने पर ही घट घट है। उक्त क्रिया के अभाव में घर में निष्क्रिय पडा हुआ घट घट नहीं। उस अवस्था में घट का व्यवहार औपचारिक ही है, वास्तविक नहीं। इस प्रकार नय का सक्षेप में यह विवरण है। इन नयों की अपेक्षा से ही लोग निवश्यावश पदार्थों का प्रतिपादन करते हैं। इसलिये पदार्थ सर्वनयात्मक है। पदार्थों को एकनयात्मक ही मानना दुर्नय है।) हे जिनेन्द्र! आप यथार्थज्ञाता हैं, इसलिये नय तथा प्रमाण मार्ग का आश्रयण कर आप ने दुर्नयमार्ग का तिरस्कार किया है। (एकान्तवाद में

होने वाले दोष यहां नहीं हैं। क्यों कि इस पक्ष में पदार्थ सदसद् नित्यानित्याद्यनन्तधर्मात्मक माना गया है। इसलिये आत्मा द्रव्य-रूप से नित्य है, किन्तु पर्याय रूप से उस में सुख दुःख का भोग, पुण्यपाप की क्रिया, वन्ध मोक्ष, सभी का सम्भव है। एकान्त-वाद में यह सम्भव नहीं; इसका प्रतिपादन पूर्व में हो चुका है। इसलिये निर्दुष्ट पक्ष का स्वीकार करने के कारण जिनेश्वर ही यथार्थ ज्ञानी हैं, दूसरे नहीं।) ॥ २८ ॥

मितात्मवाद (आत्मा अनन्त नही, किन्तु परिमित है, इस प्रकार का सिद्धान्त) मानने से—या तो मुक्त का संसार में आगमन मानना पड़ेगा, या संसार-जीवशून्य हो जायगा। क्यों कि काल अनादि अनन्त है, यदि आत्मा को परिमित माना जाय, तो चिरकाल में भी ज्ञान से सब जीवों की मुक्ति सम्भवित है। ऐसी स्थिति में जीव फिर से भवग्रहण करें, तभी भव रह सकेगा। ऐसी स्थिति में मुक्ति का कोई अर्थ ही नहीं रह जायगा। क्यों कि पुनः भव का न होना ही मुक्ति है। इस प्रकार मितात्म वाद में भव का लोप या मुक्ति का अभाव इन दोनों में से एक दोष अनिवार्य है। हे जिनेद्र! आपने तो षड्जीवकायोंको (पृथ्वी; अप, तेज, वायु, वनस्पति, त्रस-काय) इस प्रकार से अनन्तसंख्यक कहा है, जिससे कोई दोष नहीं होता। (जो अनन्तसंख्यक है, उस में से अनन्त संख्यक पदार्थ के निकाल जाने पर भी, उसकी अनन्तता रहेगी) अन्यथा उसको

अनन्त ही नहीं कहा जा सकता। इसलिये अनादि अनन्त काल में अनन्त जीवों के मुक्त होने पर भी अनन्त जीव सदा ही बद्ध रहेंगे ही। तो भवविलोप कैसे होगा? । तथा मुक्त जीव को भव में पुनरागमन मानने की क्या आवश्यकता ? । इसलिये उपर्युक्त दोष नहीं हो सकता) ॥ २९ ॥

हे जिनेन्द्र ! जिस प्रकार दूसरे प्रवाद=नित्य अनित्य आदि एकान्तवाद (यथाकथञ्चित् छल आदि का आश्रय करके जिस वाद का समर्थन किया जाय ऐसा वाद=प्रवाद, तथा जिसके समर्थन में सत् तर्क का आश्रय लिया जाता है, उसको वाद कहते हैं। दूसरे एकान्तवाद प्रवाद ही हैं, क्योंकि उनके समर्थन में सत्तर्कों का अभाव है, यह बात पूर्व में की गयी परीक्षा से सिद्ध हो चुकी है।) परस्पर पक्ष प्रतिपक्षभाव (एक ही पदार्थ में विरुद्धधर्मों का उपन्यास तथा स्पर्धापूर्वक अपने अपने पक्ष का समर्थन का आग्रह) होने के कारण अत्यन्त असहिष्णु हैं। (एक दूसरे के खण्डन में किञ्चित् भी धैर्य नहीं रखते हैं। किन्तु जिस किसी भी प्रकार से खण्डन में प्रवृत्त रहते हैं। क्योंकि उनको अपने अपने पक्ष में राग है।) हे जिनेन्द्र ! सर्व (सात) नयों को सामान रूप से स्वीकार करने वाला, किसी भी पक्ष में राग रहित आप का सिद्धान्त स्याद्वाद वैसा (असहिष्णु) नहीं है। (आप स्वयं वीत राग हैं, इसलिये आप का सिद्धान्त भी राग रहित है, क्योंकि कारण

के अनुसार हीं कार्य होता है। दूसरे तो स्वयं रागी हैं, तो उनका सिद्धान्त रागरहित कैसे होगा ? । इसलिये आप का सिद्धान्त ही विरोधशून्य होने के कारण तथा समदर्शी होने के कारण ग्राह्य है। अपेक्षाभेद से विरोध नहीं रहने के कारण पदार्थ सर्वनयात्मक हैं, यह सिद्धान्त पूर्व में तर्कों द्वारा सिद्ध हो चुका है। इसलिये स्याद्वाद में पक्षप्रतिपक्षभाव, तथा तन्मूलक असहिष्णुता भी नहीं है।) ॥ २० ॥

हे पूज्यतम ! जिनेन्द्र ! ( आप के सिद्धान्त के कितने विषय परीक्षासे सिद्ध हो चुके हैं। किन्तु ) आप की सम्पूर्ण वाङ्मयसमृद्धि के विवेचन=परीक्षण की इच्छा भी नही कर सकते हैं। (क्योंकि जो कार्य साध्य होता है, लोग उसकी ही इच्छा भी करते हैं। कोई भी असाध्य कार्य करने की इच्छा नही करता।) यदि वैसी इच्छा करें, तो जांघ के वल से ( पाँव के वल पर ) समुद्र को लँघने की इच्छा भी कर सकते हैं। तथा चन्द्रकिरण के पीने की इच्छा भी कर सकते हैं (जैसे समुद्र के लांघने तथा चन्द्रकिरण पीने की कोई इच्छा नहीं करता, क्योंकि वह असाध्य है। उसी प्रकार हमलोग भी समुद्र के समान अपार तथा चन्द्रकिरण के समान निर्मल, जगत्प्रकाशक तथा प्रयास करने पर भी दुर्ग्राह्य ऐसे आप के वाड्मय के विवेचन की इच्छा नहीं कर सकते। जिस के विषय में इच्छा भी अशक्य है, उसको कर सकने की वात भी कैसे की जा सकती है ? ) ॥ २१ ॥

हे जिनेन्द्र ! दुष्ट तथा नष्टबुद्धिवाले परतीर्थिकों ने ऐन्द्र-जालिक (जादूगर) के जैसे इस ससार को, जहा तत्त्व अतत्त्व का कोई विवेक नहीं है, इसलिये जो अध पतन का निमित्त होने के कारण भयङ्कर है—ऐसे अज्ञानरूपी अन्धकार में धकेल दिया है। (जैसे जादूगर माया का प्रयोग कर लोगों को जीवते हुए को मृत आदि रूप से कुछ का कुछ ही दिखाकर अत्यन्त अज्ञान अवस्था में रखता है। वैसे ही परतीर्थिक लोगो ने असत्तर्कों का आश्रय लेकर सरलमति लोगोंको तत्त्व को अतत्त्व तथा अतत्त्व को तत्त्व बताकर अज्ञानके गढे में धकेल दिये हैं।) किन्तु इस प्रकार से लोगों को ऐह-लौकिक तथा पारलौकिक अहित होता है, इसलिये यह अत्यन्त खेद का विषय है। हे पालनहार ! एसी स्थिति में इस जगत् का, निश्चित रूप से यथार्थवक्ता होने के कारण केवल आप ही उद्धार करने में समर्थ हैं। इसलिये निजहितेच्छु विवेकी लोग आपके विषय में ही सेवा की भावना रखते हैं। (विवेकी लोग रक्षक की ही सेवा करते है। अन्य की सेवा तो उलटे अनर्थकारक ही होगी। यथार्थवक्ता होने के कारण आप ही आप्त तथा सेवनीय हैं) ॥ ३२ ॥

इति कलिकालसर्वज्ञश्रीहेमचन्द्राचार्यविरचिताऽन्ययोगव्यवच्छेद द्वात्रिंशिकास्तुते श्रीतपोगच्छाधिपतिशासनसम्राट्कदम्बगिरिप्रभृत्यनेकतीर्थोद्धारकसूरिचक्रचक्रवर्तिजगद्गुरुश्रीमद्विजयनेमिसूरीश्वरपट्टालङ्कारसमयज्ञ -

शान्तमूर्त्याचार्यवर्यश्रीविजयविज्ञानसूरीश्वरपट्टधरसिद्धान्तमहोदधिप्राकृ-तविद्विशारदाऽऽचार्यवर्यश्रीकस्तूरसूरीश्वरशिष्यश्रीकीर्तिचन्द्रविजयगणि-विरचितःकीर्तिकलाख्यो हिन्दीभाषानुवादः समाप्तः ।

